**(सूत्र) स्वेषु नवर्क्षेशा द्रेष्काणपाः ।**

**भा० टी०**—द्रेष्काण–राशि के प्रथम द्रेष्काण से अर्थात् ( ० से १० अंश तक ) उसी राशि का स्वामी, दूसरे द्रेष्काण ( १० से २० अंशतक ) में अपनी राशि से पाँचवों राशि का स्वामी, तीसरे द्रेष्काण ( २० से ३० अंशतक ) में अपनी राशि से नवमी राशि का स्वामी द्रेष्काण का स्वामी होता है ।

**(सूत्र)—चरभेस्वस्मात्, स्थिरे नवमभात्**
**द्विस्वभावे पञ्चमभान्नवांशाः ।**

**भा० टी०**—चर राशि में अपनी राशि से ही, स्थिर राशि में अपनी राशि से जो नवमी राशि हो उस को आदि लेकर द्विस्वभाव राशि में अपनी राशि से जो पाँचवी राशि हो उसको आदि लेकर नवांश के स्वामी जानना । राशि के नवमें भाग को नवांश कहते हैं । एक नवांश ३ अंश २० कला का होता है ।

**(सूत्र)—स्वभात् द्वादशांशाः ।**

**भा० टी०**—द्वादशांश के स्वामी सब राशियों में क्रम से अपनी ही राशि से जानना । एक द्वादशांश अढाई अंश का होता है ।

**(सूत्र)—समे शुक्रज्ञेज्यार्किकुजानां**
**पञ्चाद्रयष्टशरेषवस्त्रिंशांशाः विषमेन्यथा ॥**

**भा० टी०**—सम राशियों में शुक्र, बुध, गुरु, शनि, मंगल ५।७।८।५।५ इन अंशों के क्रम से त्रिशांश के स्वामी होते हैं ।

विषम राशियों में इसके विपरीत अर्थात् ५।५।८।७।५ इन अंशों के क्रम से मंगल, शनि, गुरु, बुध, शुक्र त्रिशांश के स्वामी जानना ।

**नोट**—त्रिशांश देखने में ध्यान रहे कि जिस ग्रह का त्रिशांश आवे यदि वह समराशि का हो तो अपनी दो राशियों में से समराशि का और विषम राशि का हो तो अपनी दो राशियों में से विषम राशि का त्रिशांश जानना ।

**(सू०)—विषमे स्वस्मात् समे सप्तमात्सप्तमांशः ।**

**भा० टी०**—सप्तमांश विषम राशि में अपनी राशि से ही और समराशि में अपनी राशि से जो सप्तमी राशि हो उससे गिनने से जो राशि आवे उसका स्वामी सप्तमांश का स्वामी होता हैं । एक सप्तमांश ४ अंश १७ कला का होता है ।

**स्वनवांशका राशयो वर्गोत्तमाः ( जा० त० )**

**भा० टी०**—लग्न व ग्रह जिस राशि का हो उसी राशि का नवांश में भी हो तो वह वर्गोत्तम संज्ञक होता है ( जो यहाँ शुभ फलप्रद माना जाता है ) ।

## ॥ षड्वर्ग सारिणीयम् ॥

| राशयः | षड्वर्ग | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | ·० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भाग | | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | ·० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | भाग |
| अंशादि | | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १० | १२ | १२ | १२ | १३ | १५ | १६ | १७ | १७ | १८ | २० | २१ | २२ | २३ | २५ | २५ | २६ | २७ | ३० | अं० |
| | | ३० | २० | १७ | ० | ४० | ३० | ३४ | ० | ० | ३० | ५१ | २० | ० | ४० | ८ | ३० | ० | ० | २५ | ३० | २० | ० | ४२ | ४० | ३० | ० | क० |
| | | ० | ० | ८ | ० | ० | ० | १७ | ० | ० | ० | २५ | ० | ० | ० | ३४ | ० | ० | ० | ४२ | ० | ० | ० | ५१ | ० | ० | ० | वि० |
| ० मेष | होरा | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | हो० |
| | द्रेष्का० | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | द्रे० |
| | सप्तमां० | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | स० |
| | नवमां० | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | न० |
| | द्वाद० | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | द्वा० |
| | त्रिशां० | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | त्रि० |
| १ वृषभ | हो० | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | हो० |
| | द्रे० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | द्रे० |
| | स० | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | स० |
| | न० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | न० |
| | द्वा० | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | द्वा० |
| | त्रिं० | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ | त्रि० |
| २ मिथुन | हो० | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | हो० |
| | द्रे० | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | द्रे० |
| | स० | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | स० |
| | न० | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | न० |
| | द्वा० | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | द्वा० |
| | त्रिं० | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | त्रि० |

## ॥ षड्वर्ग सारिणीयम् ॥

| राशय | षड्वर्ग | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | भाग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंशादि | | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १० | १२ | १२ | १२ | १३ | १५ | १६ | १७ | १७ | १८ | २० | २१ | २२ | २३ | २५ | २५ | २६ | २७ | ३० | अं० |
| | | ३० | २० | १७ | ० | ४० | ३० | ३४ | ० | ० | ३० | ५१ | २० | ० | ४० | ८ | ३० | ० | ० | २५ | ३० | २० | ० | ४२ | ४० | ३० | ० | क० |
| | | ० | ० | ८ | ० | ० | ० | १७ | ० | ० | ० | २५ | ० | ० | ० | ३४ | ० | • | ० | ४२ | ० | ० | ० | ५१ | ० | ० | ० | वि० |
| ३ कर्क | हो० | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | हो० |
| | द्रे० | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | द्रे० |
| | स० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | स० |
| | न० | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | न० |
| | द्वा० | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | द्वा० |
| | त्रि० | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ | त्रि० |
| ४ सिंह | हो० | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | हो० |
| | द्रे० | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | द्रे० |
| | स० | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | स० |
| | न० | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | न० |
| | द्वा० | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | द्वा० |
| | त्रि० | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | त्रि० |
| ५ कन्या | हो० | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | हो० |
| | द्रे० | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | द्रे० |
| | स० | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | स० |
| | न० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | न० |
| | द्वा० | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | द्वा० |
| | त्रि० | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ | त्रि० |

# ॥ षड्वर्ग सारिणीयम् ॥

| भाग | | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | भाग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंशादि | | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १० | १२ | १२ | १२ | १३ | १५ | १६ | १७ | १७ | १८ | २० | २१ | २२ | २३ | २५ | २५ | २६ | २७ | ३० | अं० |
| | | ३० | २० | १७ | ० | ४० | ३० | ३४ | ० | ० | ३० | ५१ | २० | ० | ४० | ८ | ३० | ० | ० | २५ | ३० | २० | ० | ४२ | ४० | ३० | ० | क० |
| राशयः | षड्वर्ग | ० | ० | ८ | ० | ० | ० | १७ | ० | ० | ० | २५ | ० | ० | ० | ३४ | ० | ० | ० | ४२ | ० | ० | ० | ५१ | ० | ० | ० | वि० |
| ६ | हो० | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | हो० |
| | द्रे० | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | द्रे० |
| | स० | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | स० |
| तुला | न० | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | न० |
| | द्वा० | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | द्वा० |
| | त्रिं० | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | त्रिं० |
| ७ | हो० | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | हो० |
| | द्रे० | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | द्रे० |
| | स० | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | स० |
| वृश्चि | न० | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | न० |
| | द्वा० | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | द्वा० |
| | त्रिं० | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ | त्रिं० |
| ८ | हो० | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | हो० |
| | द्रे० | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | द्रे० |
| | स० | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | स० |
| धनु | न० | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ० |
| | द्वा० | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ८ | द्वा० |
| | त्रिं० | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | त्रिं० |

# ॥ षड्वर्ग सारिणीयम् ॥

| भाग | | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | भाग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंशादि | | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १० | १२ | १२ | १२ | १३ | १५ | १६ | १७ | १७ | १८ | २० | २१ | २२ | २३ | २५ | २५ | २६ | २७ | ३० | अं० |
| राशयः | षड्वर्ग | ३० | २० | १७ | ० | ४० | ३० | ३४ | ० | ० | ३० | ५१ | २० | ० | ४० | ८ | ३० | ० | ० | २५ | ३० | २० | ० | ४२ | ४० | ३० | ० | क० |
| | | ० | ० | ८ | ० | ० | ० | २७ | ० | ० | ० | २५ | ० | ० | ० | ३४ | ० | ० | ० | ४२ | ० | ० | ० | ५१ | ० | ० | ० | वि० |
| | हो० | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | हो० |
| | द्रे० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | १० | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | द्रे० |
| ९ | स० | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | स० |
| | न० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | न० |
| मकर | द्वा० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | द्वा० |
| | त्रिं० | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ | त्रिं० |
| | हो० | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | हो० |
| | द्रे० | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | द्रे० |
| १० | स० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | स० |
| | न० | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | ३ | ३ | न० |
| कुम्भ | द्वा० | ११ | १२ | १२ | १२ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | द्वा० |
| | त्रिं० | १ | १ | १ | १ | ११ | ११ | ११ | ११ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ७ | ७ | ७ | ७ | त्रिं० |
| | हो० | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | हो० |
| | द्रे० | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | द्रे० |
| ११ | स० | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | स० |
| | न० | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | न० |
| मीन | द्वा० | १२ | १ | १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | १० | १० | १० | ११ | द्वा० |
| | त्रिं० | २ | २ | २ | २ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १० | १० | १० | १० | ८ | ८ | ८ | ८ | त्रिं० |

## षड्वर्गसारणीप्रवेश

इन षड्वर्ग सारणियों में ऊपर की पंक्ति में भाग और नीचे अंशादि लिखे हैं, तथा बाईं तर्फ मेषादि राशियाँ लिखी हैं, इन सारणियों पर से जिस ग्रह तथा लग्न की षड्वर्ग राशियाँ जाननी होवें उस ग्रह वा लग्न के अंशादि सारणी ऊपर लिखे अंशादि के जिस भाग में समा जांय उस भाग की खड़ी लकीर तथा उस ग्रह वा लग्न की राशि की टेढ़ी लकीर जहां इकट्ठी मिलें उस स्थान पर लिखे अंकों के अनुसार राशियों में क्रम से होराद्रेष्काणादिक में ग्रह लिखना। यदि लग्न से देखा जाए तो उसी राशियों के होरा द्रेष्काणादिक की कुण्डलियों में लग्न लिखना।

**श्री० वि० सं० १९६६ प्रथम श्रावण कृष्ण १४ भृगुवासरे श्रीमद्दिनमाणबिम्बकेन्द्राद्धोंदयात् स्पष्टीकृतमिष्टम् ५३।१३।४० सूर्यः ३।०।५३।१०, लग्नम् १।२३।४५।९,**

### जन्माङ्गम्




### उदाहरण

मेरे पट्टशिष्य चि० हरदेव शर्मा तिवारी की जन्मपत्र में स्पष्ट लग्न १।२३।४५।९ है, उसके अंशादि २३।४५।९ हैं, यह षड्वर्ग सारणी के २२ वें भाग में समाते हैं, इसलिये २२ वें भाग की खड़ी लकीर तथा लग्न की राशि १ यानि वृषभ इसकी टेढ़ी लकीर जहां इकट्ठी होती है वहां अनुक्रम से ५।१०।१। ५।११।१० लिखा है जिससे जाना, कि होरालग्न सिंह का, द्रेष्काण मकर,

सप्तांश मेष, नवांश सिंह, द्वादशांश कुम्भ, त्रिशांश लग्न मकर का हुआ। इसी तरह ग्रहों के भी षड्वर्ग जानना।

**इति श्रीमत्पण्डितप्रवर-रामचन्द्रसुतेन श्री शिवदेव्यागभंजेन पञ्चापदेशान्तर्गत कुरालीग्रामवास्तव्येन मिश्रोपाह्व श्रीपण्डित मुकुन्दवल्लभज्यौतिषाचार्येण विरचिते षडवर्गफलप्रकाशे प्रथमो गणितविभागः ॥**

## अथ फलविभागः

**जन्मलग्न-होराद्रेष्काण-सप्तांशादि-लग्नेषु विचारणीय-तत्तत्पदार्थविशेषान्निरूपयति।**

**लग्ने धीरश्चिन्तयेद्देहभावं**
**होरा लग्नात्संपदाद्यं सुखं च।**
**द्रेष्काणाङ्गाद् बन्धुसौख्यं विचिन्त्यं**
**सप्तांशांगात् सन्ततेः स्याद्विचारः॥ १॥**

**भा० टी०**—लग्न से बुद्धिमान् देह का सुख दुःख विचारे। होरा-लग्न से सम्पदादि विचारे। द्रेष्काण लग्न से बन्धु-भ्रातृवर्ग का सुख एवं सप्तांश लग्न से सन्तान का विचार करना चाहिए।

**कलत्र-सौख्यादि-नवांशलग्नात्**
**विलोक्यमर्कांशकतोऽत्र पित्रोः।**
**त्रिशांशकाद्रिष्टफलं च वाच्यं**
**सर्वं विलग्नादपि चिन्तनीयम्॥ २॥**

**भा० टी०**—नवांश लग्न से स्त्री-सुखादि, द्वादशांश से माता-पिता का सुख, त्रिशांश से अरिष्ट-कष्ट आदि का विचार करें, और जन्म लग्न से भी इन सब बातों का विचार करना चाहिए।

## होराफल विचार

**ओजे क्रूरेऽर्क- होरां गतवति बलवान् क्रूरवृत्तिर्धनाढ्यो**
**युग्मे चान्द्री शुभेषु द्युति-विनय-वचो हृद्य-सौभाग्य-युक्तः।**
**व्यस्तं व्यस्तेऽत्र मिश्रे समफलमुदितं लग्नचन्द्रौ बलिष्ठौ**
**तन्नाथौ द्वौ च तद्वद्यदि भवति चिरं जीव्य-दुःखी यशस्वी॥**

**भा॰ टी॰**—जिसकी जन्मकुण्डली में विषम राशि में क्रूर ग्रह स्थित होकर सूर्य की होरा में हो तो वह मनुष्य वलवान, क्रूरवृत्ति एवं धनाढ्य होता है। इसके विपरीत जन्म में शुभ ग्रह समराशियों में स्थित होकर चन्द्र होरा में हो तो वह व्यक्ति नम्र, विनयशील, आनन्दी, प्रेमी, प्रतिभावान तथा भाग्यवान होता है। ऊपर जो दो परिस्थितियाँ बताई गई हैं ग्रहस्थिति उसके विपरीत हो तो विपरीत फल होता है। यदि मिली जुली परिस्थिति अर्थात् सम या विषम राशि का चन्द्रमा सूर्य की होरामें यदि शुभ तथा अशुभ दोनों प्रकार के ग्रह बैठे हों तो परिणाम भी मिश्र (मिला-जुला) होता है। जिसकी जन्म कुण्डली में लग्न, चन्द्रमा लग्नेश तथा चन्द्र राशीश यह चारों बली हों तो मनुष्य दीर्घायु वाला और दुःख व्याधि रहित यशस्वी होता है।

## विशेष फल

जातक की धन सम्पत्ति जानने के लिये होरा लग्न देखना आवश्यक है। होरा लग्न सिंह राशि का हो और सूर्य उसी में स्थित हो तो वह व्यक्ति रजोगुणी उच्चपदाभिलाषी होता है। होरालग्न में सूर्य के साथ गुरु और शुक्र बैठे हों तो जातक धनी, मानी, शासक-नेता होता है। साधारणतया जन्म में सूर्य की होरा हो तो जातक को बाल्यावस्था में सुख की न्यूनता रहे और आगे अपने ही परिश्रम एवं बुद्धिबल से जातक धनी होता हैं। चन्द्र की होरा में जन्म हो तो जातक बाल्यावस्था में सुखी तथा युवावस्था में विदेशवास भी होता है।

होरेश जन्म कुण्डली में केन्द्रगत होकर शुभदृष्ट्युत हो तो जातक सुख-सम्पत्ति से युक्त होता है। यदि होरेश जन्म कुण्डली में अशुभ स्थानस्थ होकर अशुभग्रह–दृष्ट व युत हो तो जातक सुख सम्पत्ति से हीन या दुःखी रहता है तथा परम्परागत कुल मर्यादा के विरुद्ध कार्य करनेवाला नीच प्रकृतिवाला व्यक्ति होता है।

यदि चन्द्रमा की राशि होरा लग्न में हो और चन्द्रमा भी उसमें स्थित हो तो जातक शान्त-प्रकृति, मातृ-भक्त (सेवक), लज्जाशील, बाग-बगीचे या कृषिकर्म में रुचि रखनेवाला, अल्पलाभ में भी सन्तोषी प्रकृतिवाला होता है।

यदि शुभग्रह गुरु-शुक्रादि भी होरालग्न में चन्द्र के साथ हों तो जातक धार्मिक वृत्तिवाला, साधु-विप्र सेवक, सदाचारी, धनाढ्य, शुभ-सन्ततियुक्त एवं सुखी रहता है।

यदि होरालग्न में चन्द्रमा के साथ पापग्रह हों तो जातक आचरणहीन, निर्धन, दुष्टप्रकृति, दुखी, नीच कर्मरत होता है।

## द्रेष्काणफल विचार

द्रेष्काणपो यत्र गृहे तदङ्का
सहजाः सहोत्था स यदा ससौम्यः ।
ते जीविनोऽथेतरथा मृताः स्यु-
स्तत्सौहृदाद्ये सहजैः सुखाद्यम् ।

भा० टी०—जन्म-लग्न का द्रेष्काणेश जन्म-कुण्डली में जिस राशि पर स्थित हो, उस राशि की संख्या के तुल्य भाई होते हैं। वही द्रेष्काणेश यदि सौम्यग्रह से युक्त दृष्ट हो, तो उसके वे भाई चिरंजीवी होते हैं और यदि पाप-ग्रहों से युक्त दृष्ट द्रेष्काणेश हो तो उसके भाई मृत्यु को प्राप्त होते हैं। और 'तत्सौहृदाद्ये' अर्थात्—लग्नेश की द्रेष्काण के साथ जैसी मित्रतादि हो, वैसा ही भाइयों के साथ सुख प्रेमादिक होता है। अर्थात् लग्नेश द्रेष्काण की परस्पर मित्रता में भाइयों के साथ प्रेम-सुख समता में उदासीनता, और शत्रुता में शत्रुता होती है। अथवा "तत्सौहृदाद्ये" अर्थात्—द्रेष्काण के साथ जो युक्त ग्रह हों तो उन की मित्रतादिवत् भाइयों के साथ सुख प्रेमादि कहे।

चेत् पुंग्रहास्ते सहजा भगिन्यः
स्युः स्त्री-ग्रहाश्चेदथवा पुमंगम् ।
चेद् भ्रातृ-सौख्यं भगिनी-सुखं तद्-
भेदे स्व घातोऽरि-मृतौ तदीशे ॥

भा० टी०—द्रेष्काणेश युक्त ग्रह यदि पुरुष संज्ञक हो तो भाई और यदि स्त्री संज्ञक हों तो बहिन होती हैं। अथवा द्रेष्काण लग्न पुरुष संज्ञक हो, भाई स्त्री संज्ञक हो तो बहनें होती हैं। अथवा जन्मलग्न पुरुष संज्ञक हो, और लग्नेश द्रेष्काणेश की मित्रता भी हो तो भाई होते हैं। और उनका सुख भी प्राप्त होता है। और यदि 'तद् भेदे' अर्थात् स्त्रीसंज्ञक लग्न हो, लग्नेश द्रेष्का-णेश की मित्रता हो तो बहिन होती है एवं उनका सुख भी प्राप्त होता है। और द्रेष्काणेश छठें आठवें स्थित हो तो अपने द्वारा ही अपने शरीर में घात होता है—

स्पष्टीकरण—स्वघातयोग में द्रेष्काणेश जन्ममें अशुभ शत्रुग्रह से दृष्ट युक्त हो, तो योग फल मिलेगा।

## विशेष फल

द्रेष्काणेश, द्रेष्काण कुण्डली में जिस राशि में बैठा होगा, उस राशि के अंक के समान बहिन और भाइयों की संख्या जाने। द्रेष्काण-कुण्डली के लग्न

के स्वामी के साथ पापग्रह द्रेष्काण में बैठे हों अथवा द्रेष्काणेश को जितने पापग्रह देखते हों तो उतने भाई बहनों का नाश होता है, द्रेष्काण-लग्न में जितने शुभग्रह बैठे हों, या द्रेष्काणेश को देखते हों तो उतने भाई बहिन स्वस्थ एवं मौजूद रहते हैं।

द्रेष्काणेश, जन्मकुण्डली में चन्द्र के साथ शुभग्रहयुत हो तो वह जातक सुन्दर सुडौल-शरीर, अधिक रोमवाला होता है। चन्द्रयुक्त द्रेष्काणेश पापग्रह युत हो तो जातक कर्णरोगी, बन्धुविरोधी, शत्रुओं से विवाद करनेवाला होता है। द्रेष्काणेश मंगल जन्मकुण्डली में आठवें भाव में होय तो उसका भाई वृक्ष पर से गिरकर या अन्य स्थान से गिरकर मरता है या मरणतुल्य कष्ट पाता है।

द्रेष्काणेश जन्मकुण्डली में गुरुशनि के साथ हो तो उसका मरण विष से होगा। द्रेष्काणेश सूर्य मंगल जन्म में आठवें बैठा हो तो बिजली या आग से भय होता है। द्रेष्काणेश जन्मकुण्डली में आठवें हो तो हाथ में कोई चिह्न होता है। वही द्रेष्काणेश जन्मकुण्डली में आठवें पापयुक्त हो तो माता तथा स्वयं को हिक्का (हिचकी) रोग से परेशानी होने की संभावना रहती है। यदि शुभग्रह साथ हों तो जातक अभिमानी, प्रतापी एवं अच्छे शरीरवाला होता है।

**लग्नद्रेष्काणेशे षष्ठेभतुल्ये मासि मृतिः।**

लग्नके द्रेष्काण का स्वामी छठे स्थानमें स्थित हो तो छठे स्थान में जो राशि हो उतने ही संख्याके मासमें बालक को मृत्यु भय हो।

## नवांश फलविचार

**यस्य क्षेत्रस्य यो भागो बल्यंशस्तद् बलान्मतः।**
**अबलस्तस्य दौर्बल्ये मध्यमे मध्यमः स्मृतः॥**

**भा० टी०**—जिस राशि का जो नवांश है, वह उस राशि के बल से अधिक बली होता है। राशि की दुर्बलता से नवांश भी तदनुरूप निर्बल होता है। यदि राशि मध्यम बली हो तो नवांश भी मध्यम बली होता है। इस बात का फलादेश में सर्वत्र ध्यान रखें।

**नवांश-नाथे स्वलवे स्वभादौ शुभेक्षिताढ्येऽशुभयोगहीने।**
**प्राप्नोति रामामतुलामवश्यं नरो विनायासमपापरूपाम्॥**

**भा० टी०**—नवांशेश अपने नवांश में हो, अथवा अपनी स्वराशि उच्च द्रेष्काणादिक में हो, शुभग्रहों से दृष्ट युक्त हो, अशुभ सम्बन्ध से रहित हो

तो पुरुष अतुल गुणवती उत्तम स्वभाववाली सुन्दरी स्त्री को विना परिश्रम के ही प्राप्त करता है।

**केन्द्रे तदीशेऽष्टिसमान्तरिष्टे त्रिकोणगे तत्त्वमितेविवाहः।**
**नवांश-लग्ने खल-खेट-युक्ते जाया-लवे वा न विवाहसौख्यम् ॥**

**भा० टी०**—नवांशेशबली होकर जन्मकुण्डली में केन्द्र में स्थित हो तो १६ वर्ष अर्थात् छोटी उमर में विवाह होता है। वह नवांशेशबली होकर त्रिकोण में हो तो २५ वर्ष, अर्थात् युवावस्था में विवाह होगा। केन्द्र त्रिकोण से अतिरिक्त अनुक्त अन्य स्थानों में नवांशेश हो तो बड़ी आयु में स्त्री सुख का लाभ होना सिद्ध होता हैं। नवांश लग्न में पापग्रहों का योगादिक हो तथा सप्तम भावगत नवांश पर पापग्रहों का योगादिक हो तो विवाह सुख नहीं होता।

## विशेषफल

नवांश-कुण्डली में जो ग्रह बलवान् ( वर्गोत्तमी व उच्च आदि ) का होकर बैठा हो, वह उतना ही उत्तम एवं शुभफलप्रद सिद्ध होगा।

नवांश कुण्डली फलादेश के लिए विशेष महत्त्वपूर्ण है, अत इसकी उपेक्षा करना भारी भूल है।

नवांश कुण्डली से स्त्रीं का स्वभाव आचरण तथा सुख-दुःख आदि का विचार किया जाता है।

नवांश-लग्न का स्वामी **मंगल** हो तो स्त्री क्रूर स्वभाववाली एवं आचरण-हीन होती है। नवमांश लग्नेश **सूर्य** हो तो स्त्री पतिव्रता लेकिन उग्र प्रकृति, **चन्द्र** हो तो शान्तप्रकृति, रूपवती, **बुध** हो तो चतुर, सुन्दरी, कसीदे आदि में निपुण, **गुरु** हो तो सदाचारिणी, तीर्थ नेमव्रत में रुचि रखनेवाली, **शुक्र** हो तो शृङ्गारप्रिय, चतुर, सुन्दर, शौकीन, भोगविलास में प्रवीण, आचरणहीन होने का भय हैं। यदि नवांश लग्न का स्वामी **शनि** हो तो स्त्री क्रूर स्वभाव वाली, नीच-संगतिवाली, पति से विरुद्ध विचारवाली होती है। यदि नवांशलग्नेश राहु किंवा केतु के साथ हो तो गुप्त दुराचारा दुष्टा कुटिला, पतिविरुद्ध आचरण करनेवाली स्त्री होती है। नवांश पति व्ययस्थान में हो तो जातक स्त्री से सन्तुष्ट नहीं होता। नवांशपति पापग्रह पापयुक्त पापदृष्ट हो तो स्त्री झगड़ालू होती हैं, नवमांशेश जन्मकुण्डली में शुभग्रहयुत या दृष्ट

हो, किंवा ग्रह स्वराशिस्थ व केन्द्र-त्रिकोण में हो तो स्त्री का पूर्णसुख मिलता है। जन्म कुण्डली में नवमांशेश दूसरे ग्यारहवें भाग्येश के साथ युत होकर बैठा हो तो व्यक्ति को ससुराल से लाभ होता है अथवा स्त्रियों द्वारा अनेक प्रकार से लाभ होता है। यदि नवांशेश पापग्रहों से युक्त किंवा दृष्ट हो तो उतनी ही स्त्रियों का नाश या उतने ही सम्बन्ध छूटते हैं। ऐसे ही स्त्री की कुण्डली में भी पति सौख्य का विचार बुद्धिपूर्वक करें। नवांशपति जन्म में दूसरे हो तो विवाह बाद धनी होता है। नवांशपति जन्मलग्न में स्वगृही हो या ३।५।७।९।१०वें हो तो सुन्दर भाग्यशाली स्त्री का लाभ होता है। नवांशपति जन्मलग्न में छठे आठवें हो तो स्त्री का वियोग या हानि होती है। जन्मलग्नेश जहाँ हो वहाँ के नवांशपति के गृह में जब गोचर में गुरु आवे तब स्त्री लाभ हो। लग्नेश शत्रु या नीच नवांशगत हो तो स्त्री हानि या विवाह में बाधा हो।

## फलित में नवांश व वर्गोत्तमी ग्रह-भाव का महत्त्व

बहुधा देखने में आता है, कि किसी व्यक्ति की कुण्डली में विशिष्ट राजयोग पड़ा हुआ है, परन्तु उसका जीवन गिरी हुई हालत में ही गुजरता है, ऐसे ही किसी की कुण्डली में अधिकांश ग्रह या विशिष्ट ग्रह नीच के हैं, परन्तु देखने में वह महाभाग्यवान् है। इसका कारण नवांश-गत-ग्रहों की परिस्थिति है। क्योंकि फलादेश-कथन में नवांश-कुण्डली व वर्गोत्तमी ग्रहभाव का विशेष महत्त्व है। नवांश कुण्डली के बिना फलादेश कहना लंगड़े की दौड़ के समान ही है। क्योंकि, विशेष विचारों में जन्म कुण्डली से भी अधिक विशेष महत्त्व नवांश कुण्डली का होता है, तद्यथा—"स्वोच्चे नीचांशके दुःखी नीचे स्वोच्चांशके सुखी। स्वांशे वर्गोत्तमे भोगी राजयोगी भविष्यति।!"

जैसे जन्मकुण्डली में कोई ग्रह अपनी उच्च राशि का है और वही ग्रह नवाँशकुण्डली में नीचराशिगत है तो उसकी राशिगत उच्चता निरर्थक है। नवांश की स्थिति को देखते हुए वह ग्रह नीच ही समझा जाएगा। इसके विपरीत यदि कोई ग्रह जन्मकुण्डली में नीचस्थ है और वही ग्रह नवांश कुण्डली में उच्च का है तो उसका नीचत्व भंग हो जाता है। वह ग्रह उच्च सदृश फलप्रद रहेगा। विशेष यह भी समझ लें, कि जन्म कुण्डली में नीचस्थ ग्रह यदि नवांश कुण्डली में भी नीच का ही रहे, तो वह ग्रह वर्गोत्तमी समझा जाएगा और अपनी वर्गोत्तम-स्थिति के कारण अशुभ फल न देकर शुभफल ही देगा, उसकी राशिगत नीचता लुप्त हो जायगी।

इसी तरह यदि कोई ग्रह शत्रु क्षेत्रवर्ती है, लेकिन नवांश कुण्डली में भी उसी राशिगत है तो वह वर्गोत्तमी एवं स्वक्षेत्री ही समझा जाएगा, अतः शुभ फलप्रद रहेगा।

चन्द्र एवं गुरु का केवल वर्गोत्तम होना राजयोगप्रद है। शुक्र भी वर्गोत्तमी होकर शुभ उत्तम भाग्य योग बनाता है। लग्न का वर्गोत्तमी होना विशेष लाभप्रद है। वर्गोत्म लग्न-गत चन्द्र या स्वनवांश गत-चन्द्रमा शुभ सौभाग्यप्रद कहा है। शुभग्रह किंवा पापग्रह भी वर्गोत्तम स्थिति में शुभ फलप्रद ही सिद्ध होता है। वर्गोत्तम लग्नेश यदि वक्री हो साथ ही आत्मकारक ग्रह के साथ हो तो उसे अधिक बलशाली एवं श्रेयस्कर समझना चाहिए।—इस प्रकार ग्रहस्थिति को दृष्टि में रखते हुए भविष्य कथन में आश्चर्यजनक रूप से सफलता मिलती है—यह अनुभव है।

## फलित ज्योतिष में नवांश की महत्ता

नवांश का महत्व सुनार की कसौटी की भाँति है। सुनार कसौटी पर कसकर सुवर्ण के खरेपन की जांच करता है, दैवज्ञ नवांशगत ग्रहस्थिति का गम्भीरअध्ययन करके ग्रहों के वास्तविक बलाबल एवं कुण्डली की शक्ति का ज्ञान करता है। कोई भी शुभाशुभ योग जन्मकुण्डली की अपेक्षा नवांश कुण्डली में शुभ होनेपर अधिक शुभ, अशुभ होनेपर अधिक अशुभ कहा जाएगा। कोई भी योग्य ज्योतिषी ग्रहफल-निर्णय के समय नवांश की उपेक्षा नहीं कर सकता। ध्यान रहे,—अत्यन्त प्रबल-राजयोग भी अशक्त या निष्फल हो जाता है यदि योग कारक ग्रह नवांश में नीचादि दोष युक्त हों। इसके विपरीत यदि मुख्य लग्न कुण्डली कुछ दोषयुक्त भी हो, किन्तु दोषजनक ग्रह नवांश-कुण्डली में सुधरा हो तो मुख्य कुण्डली बहुत बल पा जाती है। **नवांश कुण्डली तो वास्तव में जन्मकुण्डली का मेरुदण्ड है।** यदि नवांश कुण्डली में नीचांश के कारण ग्रह निर्बल हों तो वह व्यक्ति उन्नति नहीं कर सकता, भले ही जन्मकुण्डली में ग्रह प्रबल हो।

जन्मकुण्डली में यदि लग्न 'पुरुष-लग्न' हो तो नवांश भी प्रायः पुरुष-लग्न ही होगा। जातक के विषय में विवेचन करते समय ग्रहों का प्रत्येक भाव पर एवं तद्भावगत ग्रहों के साथ दृष्टिसम्बन्ध का ध्यान रखना नितान्त आवश्यक है। नवांश कुण्डली आदि मूलतया दृष्टियां ही है। पाश्चात्त्य-ज्योतिष में जहां दशा पद्धति का ज्ञान नहीं, वहाँ ग्रहों की दृष्टियों को बहुत अधिक महत्त्व दिया

गया है। पाश्चात्त्य-विद्वान ग्रहों की दृष्टियों, योगों, प्रतियोगों के आधार पर भविष्यवाणी करते हैं, इस दृष्टि-योगादि के आधार पर की गई भविष्यवाणी गोली की चोट ठीक बैठती है। जिससे अश्रद्धालु भी मन्त्रमुग्ध हुए विना नहीं रहते।

नवांश का अर्थ है ४० अंश (अथवा उसके गुणित) दृष्टि, पाश्चात्त्य ज्योतिषी इसे प्रथम 'नोनाइल—दृष्टि' कहते हैं। इस सिद्धान्त के अनुसार जो ग्रह परस्पर ४०,८०,१२०, १६०,२००,२४०,२८० अंश दूर होते हैं वे एक ही नवांश में पड़ेंगे। नवांश कुण्डली में जब ग्रह युति करते हैं तो उनका अर्थ यह होता है, कि वे जन्म कुण्डली में ४० अंक अथवा नवांश उसके गुणितो की दृष्टि से एक दूसरे को देख रहे हैं। नवांश का अर्थ है कि नवम भाग अर्थात् राशि के ३६० अंश का १।९ वां भाग जो कि ४० होता है। जब कोई ग्रह नवांश में युति नहीं करता तो इसका अर्थ यह है, कि—उनकी परस्पर दृष्टि नहीं है और वह एक दूसरे के ४० अंश से अधिक दूर है। इस प्रकार द्रेष्काण १२० अंश और उसके गुणितों का द्योतक है। द्रेष्काण का अर्थ है कि तीसरा भाग जो १२० अंश होता है, भारतीय-ज्योतिष में सप्तवर्ग नाम से सातों कुण्डलियों के बारे में यही बात सही है। इस बात से हम सहमत नहीं, कि अंश पूर्ण का एक भाग है और कभी भी पूर्ण के बराबर नहीं हो सकता। केवल नवांश कुण्डली में ग्रहों की स्थिति का विवेचन उसी प्रकार नहीं किया जाना चाहिए जिस प्रकार जन्म समय के कालचक्र में ग्रहों की स्थिति के सम्बन्ध में किया जाता है। सप्तवर्ग मूलतः दृष्टियों का विवेचन है जो कि ज्योतिष की सभी देशी विदेशी पद्धतियों में मान्य हैं। इसके महत्त्व की उपेक्षा नहीं की जा सकती। यदि सप्तवर्गों की उपेक्षा की जाए तो उसका अर्थ दृष्टियों की उपेक्षा करना ही होगा। यह सभी जानते हैं, कि प्रत्येक ग्रह की अपनी दृष्टि होती है। किन्तु सुविधा के लिए ज्योतिषी कुछ ग्रहों की विशेष-दृष्टियों को ही महत्त्व देते हैं। इसका अर्थ यह नहीं हैं, कि बृहस्पति की चौथे और आठवें या तीसरे और दसवें दृष्टियां नहीं होतीं। या शनि की ४ और ८ या ५ और ९ दृष्टि नहीं होती। बाद में बनाई जानेवाली ये सप्तवर्गीय कुण्डलियां मूल जन्मकुण्डली में उपस्थित ग्रहों की दृष्टियों के सूक्ष्म विवरण प्रस्तुत करती हैं। पाश्चात्त्य ज्योतिषी भी इन्हीं दृष्टियों को बहुत महत्त्व देते हैं। परन्तु हम भारतीय सभी प्रकार की दृष्टियों का अध्ययन सप्तवर्गों से करते हैं, जब कि पाश्चात्त्य-ज्योतिषी केवल जन्मकुण्डली से ही सारी दृष्टियों का हिसाब लगाते हैं,—यही पाश्चात्त्य एवं भारतीय-ज्योतिष के बीच का अन्तर है।

## द्वादशांशफलविचार

अर्कांशपेऽङ्गे पितृतुल्यभाग्य
त्रिक-स्थितेनात्म-सुखं न पित्रोः।
लाभ-स्थिते तात-धनं सुगुप्तं
नीचास्त-पापारिखलेष्वभद्रम् ॥

भा० टी०—द्वादशांशेश यदि जन्म कुण्डली में लग्नस्थ हो, तो जातक पिता के समान भाग्यवान होता है। यदि त्रिक-स्थान में हो तो उसे अपने शरीर तथा माता-पिता का भी सुख नहीं होता। यदि द्वादशांश लाभ में स्थित हो तो पिता का धन गुप्त है (उसे यह भोगेगा)। यदि जन्मकुण्डली में द्वादशांश लग्न नीच अस्त-पाप शत्रु ग्रह से युक्त दृष्ट हो तो अभद्र अर्थात् माता-पिता की हानि, क्लेशादि अशुभ फल कहे।

## विशेषफल

द्वादशांश कुण्डली से माता-पिता का सुख तथा उनकी आयु आदि का ज्ञान होता है।

द्वादशांशेश यदि जन्मलग्न में हो तो जातक पिता के बराबर धनी व गुणी नहीं होता। पिता से कम गुण एवं स्वल्प द्रव्यवाला होता है।

यदि धन स्थान में ( द्वादशांश का स्वामी, हो तो जातक पिता से अधिक गुणी तथा जीवन में पिता से अधिक धनी होता है। तृतीय स्थान में द्वादशांशेश हो तो पिता से अधिक यशस्वी, चतुर्थ स्थान में हो तो भाग्यशाली, पंचम में हो तो बुद्धिमान् एवं पिता को सुख देनेवाला होता है, द्वादशांशेश छठे भाव में हो तो अधिक शत्रुओंवाला होता है। सातवें भाव में हो तो सुखलाभ होता है। द्वादशांशेश अष्टम स्थान में हो तो पिता या शस्त्र, शत्रु वा विषैले जीव से या आत्महत्या से अपमृत्यु होती है। नवम स्थान में हो तो जातक का पिता धार्मिक वृत्तिवाला व तीर्थसेवी होता है। दशम स्थान में द्वादशांशेश के होनेपर जातक पिता से अधिक सुख-समृद्धि युक्त होता है। द्वादशांशेश लाभ स्थान में बली होकर बैठा हो तो गुप्त (गड़ा) धन भण्डार आदि तथा आकस्मिक सट्टा लाटरी आदि से भी लाभ प्राप्त करता है। यदि द्वादशांशेश, द्वादश भाव में हो तो वृथा धननाश, लाभ के स्थान में हानि, दुष्टसंगति तथा अनीति-मार्ग से निन्दनीय होता है।

जन्म कुण्डली में स्वगृही या उच्च का द्वादशांशपति हो तो जातक महा-भाग्यशाली होता है, यदि द्वादशांशेश नीचस्थ, पापयुक्त किंवा पापदृष्ट या अस्त हो तो जातक रोग, शत्रु व अनेकविध चिन्ताओं से कई वार परेशान होना पड़ता है।

द्वादशांशपति पुरुषग्रह स्वराशि, मित्र राशि, या उच्चस्थ होकर केन्द्र किंवा त्रिकोण में बैठा हो तो पिता का पूर्ण सुख होता है। यदि वही नीच, शत्रुराशि या पापग्रह की राशि में स्थित हो या त्रिक भाव में बैठा हो तो जातक को पिता का अल्पसुख होता है या पिता कष्ट में ही रहता है। ऐसे ही द्वादशांशपति स्त्री-ग्रह हो तथा शुभ, स्वराशि, मित्रराशि या उच्च में स्थित होकर केन्द्र त्रिकोण में हो तो जातक को माता का पूर्णसुख प्राप्त होता है। यदि वही [ द्वादशांशपति ] स्त्रीग्रह पापयुक्त, पापदृष्ट होकर त्रिक में हो तो माता का सुख नहीं या कम होता है या माता अस्वस्थ रहती है।

## त्रिशांश फलविचार

**त्रिशांशादष्टम-स्थानाधिपे सौम्यशुभेक्षिते।**
**शुभैः त्रिशांशके मृत्युः शोभनो नो विपर्यये॥**

**भा० टी०**—त्रिशांश लग्न से जन्म में अष्टमेश यदि शुभग्रह हो, और वह शुभग्रह से देखा गया हो, और त्रिशाँश लग्न में भी शुभ ग्रह हो तो मनुष्य की मृत्यु शुभ और सुख से होती है। इससे विपरीत हो तो विपर्यय अर्थात् महारोगारिष्ट क्लेश से मृत्यु होती है।

**त्रिशांशपोऽसौम्य खगोऽस्तनीचो यदा तदा बन्धुभिराशुवैरम्।**
**त्रिक् स्थितश्चेन्नृप-भीतिभाक् स्यात्सद्न्वितः सन्यदिसौख्यशाली॥**

**भा० टी०**—त्रिशांशेश यदि पापग्रह हो, और वह अस्त नीच का हो तो उसका भाई बन्धु-पित्रादिकों के साथ मामूली बात से अकारण ही विरोध हो जाता है। यदि त्रिशांशेश त्रिक् स्थान में स्थित हो तो वह मनुष्य राजभय को प्राप्त होता रहता है। यदि वही त्रिशांशेश शुभ ग्रह से युक्त दृष्ट हो और स्वयं शुभ ग्रह हो तो सर्वथा सुखी रहता है।

**स्व-त्रिशांश गता ग्रहा विदधते तत्कारकत्वोदितम्।**
**तत्रैकोऽपि सुहृद् गृहेक्षित-युतः स्वोच्चेऽर्थयुक्तं नृपम्॥**
**कुर्यादात्मसुहृद्-दृगाणग-शशी कल्याणरूपं गुणम्**

**भा० टी०**—अपने त्रिशांश में बैठा ग्रह स्वयं जिसका कारक हो वह उस कारक का पूर्ण फल देता है। स्व त्रिशांश में बैठा एक ग्रह भी स्व-गृही अथवा

उच्च का हो और वह मित्र ग्रह से दृष्ट युक्त हो, तो मनुष्य को धन सम्पन्न नृप समान बनाता है विपरीत ग्रहस्थिति होनेपर विपरीत फल होना स्वयं सिद्ध है। यदि–चन्द्रमा द्रेष्काण कुण्डली में स्वराशि मित्र राशि का हो, तो वह मनुष्य को कल्याण देनेवाला तथा रूपगुणादि शुभफल देनेवाला होता है। यहाँ चन्द्र की नीचादि राशियों में स्थिति होनेपर विपरीत फल होगा।

## विशेष फल

इस कुण्डली से जातक का अरिष्ट, कष्ट आदि का विचार किया जाता है। त्रिशांशपति सूर्य चन्द्र नहीं होते, शुभग्रह के त्रिशांश में जन्म हो तो जातक शुभवाणीवाला होता है। अशुभग्रह के त्रिशांश में जन्म हो तो जातक अशुभवाणी बोलनेवाला होता है। त्रिशांशपति शुभग्रह हो, वह उच्च या मित्र गृह में हो तो शरीर सुखी रहे, और रूप भी सुन्दर हो।

यदि वह त्रिशांशपति जन्मकुण्डली में छठे हो तो बन्धनयोग होता है, सातवें हों तो गृहस्थ जीवन सुखी होता है। त्रिशांशपति पापग्रह हो तथा जन्म कुण्डली के आठवें भाव में हो तो राज्य से मरणभय होता है। त्रिशांशेश जन्मकुण्डली में बारहवें हो तो जीवन संघर्षमय, तकरार, कजिया, राज्यभय युक्त हो।

त्रिशांशपति से जन्मकुण्डली के बारहवें घर में शत्रुग्रह बैठा हो तो जातक के जीवन में अदालती झगड़े, मुकद्दमों से हैरानी होती रहे।

त्रिशांश लग्न से आठवें घर का स्वामी शुभग्रह हो तथा शुभ ग्रह से दृष्ट या युत हो तो जातक की मृत्यु शुभ (पवित्र) स्थान पर दान धर्म के साथ होती है। यदि त्रिशांश लग्न से अष्टमेश क्रूरग्रह हो और क्रूरग्रहों के साथ युक्त दृष्ट हो तो कष्टमय अपमृत्यु होती है।

## सप्तांश फलविचार

**सप्तांश लग्ने विषमे शुभानां योगे क्षणादौ पुमपत्यसौख्यम्।**
**समेसुतासंकलितोऽथ तत्रासौम्यैरसंभूतिमुशन्ति सन्तः॥**

भा० टी०—सप्तांश लग्न विषम हो, और उसमें शुभग्रह स्थित हो वा उसको देखें तो पुत्र का सुख होता है। और सम हो तो कन्या संतान होती है। यदि सप्तांश लग्न पापग्रहों से युक्त दृष्ट हो, तो सन्तान-सुख नहीं होता–ऐसा महापुरुष कहते हैं।

## विशेष फल

संतानसुखज्ञानार्थं सप्तांश कुडलीका परिशीलन नितान्त आवश्यक है। सप्तांश लग्न का स्वामी जन्म कुण्डली में जिस राशि में हो, उस राशि के अंक की संख्या के समान प्रायः जातक को सन्तति ( पुत्र कन्या ) प्राप्त होती है। सप्तांश लग्न से जन्म में पंचमभाव शुभयुक्त दृष्ट हो तो पुत्र सुख हो अन्यथा अभाव।

सप्तांश लग्नेश पुरुषग्रह सू० मं० गु० हों तो विशेषतया पुत्र सुख देता है, सप्तांश-लग्नेश स्त्रीग्रह चं० शु० हो तो कन्या का सुख विशेष होता है।

सप्तांशपति अस्त हो और जन्मकुण्डली में पाप-युक्त होकर लग्न में हों तो गर्भ का अभाव रहता है। सप्तांशेश नीच हो तो अल्पायु दुर्बल एवं खराब स्वभाववाली सन्तान होती है। सप्तांशेश शत्रु घर में हो तो सुपुत्रों की हानि होती रहे, तथा कुपुत्रों का लाभ हो। सप्तांशपति सूर्य के साथ हो तो सन्तान नेत्ररोगी होती है। सप्तांशपति वृहस्पति या शुक्र के साथ हो तो उनके पुत्र भाग्यवान एवं दीर्घायु होते हैं। सप्तांशेश यदि बुध के साथ हो तो कन्याऐं अधिक होती हैं। सप्तांशपति पापग्रह हो या जन्म कुण्डली में पापग्रह की राशि में बैठा हो तो ( उस व्यक्ति की ) सन्तान नीच कर्म करनेवाली किंवा अल्पायु होती है। सप्तांशेश पांपग्रह हो या जन्म कुण्डली में पाप ग्रह की राशि में बैठा हो तो उस व्यक्ति की सन्तान नीच कर्मरत या मस्तिष्क पीडा-युक्त होती है। सप्तांशपति जन्म कुण्डली में ग्यारहवे या बारहवे बैठा हो तो उस व्यक्ति के मस्तक कमर या पैर में वायु पीडा से कष्ट होता है। यदि उपरोक्त ग्रहस्थिति होनेपर पापग्रह का योग भी हो तो जातक दुष्ट हृदय वाला होता है। शुभग्रह का योग होनेपर शुद्ध विचारोंवाला सहृदय होता है।

सप्तांशेश जन्म में शुभग्रह से दृष्ट युक्त हो शुभ की राशि में हो, उच्चस्थ हो, या मित्र राशि में हो तो सन्तान सुमार्गगामिनी रूपगुणयुक्त एवं सुशील होती है। सप्तांशेश जन्मकुण्डली में सप्तांश लग्न से सातवे आठवे पापयुक्त पापदृष्ट या अस्त हो तो जातक की सन्तति अल्पायु और दुर्बल होगी। ऐसी स्थिति में जातक प्रायः सन्तति की ओर से चिन्तित ही रहता है। इसी प्रकार सप्तांशेश पापग्रह हो तो और वह जन्म लग्न में हो तो जातक को सन्तान की ओर से कुछ ना कुछ चिन्ता बनी ही रहती है। सन्तान सुख नहीं होता।

## विशेषविचार

षड्वर्गेषु शुभग्रहाधिकगुणैः श्रीमांश्चिरं जीवति ।
क्रूरांशे बहुले विलग्नभवने दीनोऽल्प जीवः शठः ।
तन्नाथा बलिनो नृपोऽस्त्यथ नवांशेशो दृगाणेश्वरो
लग्नेशः क्रमशः सुखी नृप-समः क्षौणी-पतिर्भाग्यवान् ।

**भा० टी०**—यदि षड्वर्ग में शुभग्रहों का बल अधिक हो तो मनुष्य लक्ष्मीवान और दीर्घायु हो । यदि षड्वर्ग में लग्न अधिक क्रूर-अंशों केषड्वर्ग में हो तो दीन, अल्पायु और शठ प्रकृतिवाला होता है । परन्तु षड्वर्ग लग्नों के स्वामी यदि बलवान् हो तो मनुष्य नृप ( पदाधिकारी ) हो । यदि जन्म कुण्डली में नवांशेश, द्रेष्काणेश तथा लग्नेश बलवान् हों, तो मनुष्य क्रम से सुखी-राजा के समान भूपति एवं भाग्यवान् होता है । अर्थात् नवांशेश बली हो तो सुखी, द्रेष्काणेश बली हो तो राजा के सम, जन्मलग्नेश बली हो तो भूपति एवं भाग्यवान होता है ।

**वि०–संकेत–स्मरण रहे कि**—सुस्थानस्थ जो ग्रह षड्वर्ग में ४ से अधिक निजोच्च, मित्र शुभ की राशियों में आवे, और अस्त न हो, तो वे ग्रह-षड्वर्ग शुद्ध बलवान् कहलाते हैं ।

यन्मित्र-स्व-गृहे फलं निगदितं तुङ्गे त्रिकोणेऽपि वा ।
तत्सर्वं विदधाति जन्म-समये षड्वर्ग-शुद्धो ग्रहः ॥
स्याच्चैकोऽपि स्व-षड्वर्ग-शुद्धः सर्वैर्दृष्टस्तत्र जातो नृपः स्यात् ॥

**भा० टी०**—जो फल जन्म कुण्डली में स्थित मित्र-ग्रह, स्वग्रह उच्च मूल त्रिकोण में कहा है, वह समस्त-फल एक षड्वर्ग शुद्ध ग्रह जन्म में देता है । यदि एक भी ग्रह बली सुस्थानस्थ होकर षड्वर्ग शुद्ध हो, और वह सर्व ग्रहों से दृष्ट हो तो मनुष्य कुलानुमान से नृप ( बड़ा आदमी ) होता है ।

शुभाः स्व-मित्र सौम्योच्चे निन्द्यानीचारिपापजाः ।
एवं पापं शुभं वीक्ष्य तद्विशोध्य परस्परम् ॥
वर्गे शुभाधिकेः क्रूरः शुभः सौम्योऽतिशोभनः ।
निन्द्याधिके शुभः क्रूरः क्रूरोऽति क्रूरतां व्रजेत् ॥

**भा० टी०**—सुस्थान में स्थित उच्चगत ग्रह-मित्र वर्ग वा सौम्यवर्गगत हों शुभफलप्रद होते हैं। और नीचगत ग्रह शत्रुवर्ग पापवर्ग में हों तो अशुभफलप्रद होते हैं। इनमें पापवर्ग वा शुभवर्ग का परस्पर अन्तर द्वारा न्यूनाधिक्य देखकर जो अधिक रहे उससे शुभाशुभ फल जानना। शुभाधिक वर्ग में क्रूर भी शुभफलप्रद होता है। और शुभ हो, तो अधिक शुभ होता है। निन्द्य वर्गाधिक में शुभ भी क्रूर होता है, और क्रूर अति क्रूरता को प्राप्त होता है।

**दृक्काणेशे स्ववर्गे शुभखगसहिते स्वोच्चमित्रर्क्षगे वा**
**तद्वस्त्रिशांशनाथे बलवति यदि चेद् द्वादशांशाधिपे वा।**
**होरानाथे तथा चेन्निखिलगुणगणो नित्यशुद्धप्रवीणो**
**दीर्घायुः स्याद्दयावानसुतधनसहितः कीर्तिमान्राजभोगः॥**

यदि लग्न द्रेष्काण का स्वामी अपने उच्च वर्ग में स्ववर्ग में या मित्र के वर्ग में शुभ ग्रह के साथ हो, यदि लग्न होरा, लग्न त्रिशांश तथा लग्न द्वादशांश के स्वामी भी अपने-अपने उच्चवर्गों में स्ववर्गों में या मित्रवर्गों में हों और शुभग्रह सहित हो तो उस व्यक्ति में बहुत गुण होते हैं। वह चतुर दीर्घायु, दयावान, पवित्र, यशस्वी राजाओं के सदृश भोग भोगनेवाला होता है। उसको पुत्र से सुख प्राप्त होता है। और वह धनी भी होता है।

नोट—उपरोक्त षड्वर्ग का जो शुभाशुभ फल कहा है, उसके साथ **"सर्वं विलग्नादपि चिन्तनीयम्"** सिद्धान्तानुसार लग्न कुण्डली से भी विचारपूर्वक शुभाशुभ फल षड्वर्ग को ध्यान में रखते हुए कहे। जिस भाव का फल षड्वर्ग-विशेष में शुभ हो तथा जन्म लग्न में भी शुभ ग्रहस्थिति के आधार पर फल शुभ हो उसका फल "विशेष शुभ' कहे। षड्वर्ग से जिस भाव का फल शुभ प्रतीत हो तथा जन्मलग्न के आधार पर कदाचित् उस भाव का फल अशुभ बने तो **'मध्यम'** मिश्रित "शुभाशुभ घटनाओंवाला" फल बुद्धिपूर्वक कहे।

अगर षड्वर्ग एवं जन्मलग्न से (दोनों प्रकार से) जिस भाव का फल अशुभ मालूम हों तो उस भाव का फल अवश्यमेव अशुभ होगा—ऐसा विचार-पूर्वक कहे।

●

स्वोच्चे शुभफलं पूर्णं त्रिकोणे[1] पादवर्जितम् ।
स्वर्क्षे दलं मित्रगेहे पादमात्रं प्रकीर्तितम् ॥ १ ॥

पादार्धं समभे प्रोक्तं व्यर्थं नीचास्तशत्रुगे ।
तद्वद् दुष्टफलं ब्रूयाद्व्यत्ययेन विचक्षणः ॥ २ ॥

पापवर्गेऽरिवर्गे च ग्रहो नेष्टफलप्रदः ।
शुभवर्गे सुहृद्वर्गे दशातीव शुभप्रदः ॥ ३ ॥

पापारिवर्गगः क्रूरः स्वपाके मृत्युदुःखदः ।
शुभवर्गेऽधिवर्गे च शुभः सत्फलदोऽखिलम् ॥ ४ ॥

अंशस्य पतिरंशे च तन्मित्रो वा शुभोऽपि वा ।
पश्येद् यदा तदा ज्ञेया सर्वे दोषाश्च निर्बलाः ॥ ५ ॥

स्वेषु स्वभागेषु फलं समग्रं
त्रिकोणवत् स्यात् फलमंशकेषु ।
स्वक्षेत्रतुल्यं भवनांशकेषु
नीचारिभागेषु जघन्यमेव ॥ ६ ॥

सूत्र—नीचगाः स्वोच्चांशगाः नृपतुल्यः ॥ ७ ॥
सू०—उच्चगाः खेटानीचांशगा व्यर्था शुभयोगाः ॥ ८ ॥
स्याच्चेदेकोऽपि स्वषड्वर्गशुद्धः सर्वैर्दृष्टस्तत्र जातो नृपः स्यात् ॥ ९ ॥

## अथ साधारणतया लग्नफलानि

### तत्रादौ मेषलग्नफलम्

लग्ने क्रिये क्रोधपरोऽथ लुब्धो विदेशगोऽल्पात्मजबन्धुशीलः ।
मेषाक्षिरीर्ष्युंस्खलिताभिधायां पटुः परश्रेष्ठविशिष्टकर्ता ॥ १ ॥

विरुद्धशीलः सहजैश्च मित्रैः ख्यातोऽल्पमेधाश्च कुबन्धुयुक्तः ।
भीरुः स्थिरः स्फीतधनो विषादी कनिष्ठकर्मा द्रुतयोजितारिः ॥ २ ॥

वियुज्यते प्राक् सहजेन मात्रा पित्रा धनभ्रंशसमन्वितश्च ।
प्राप्नोति भार्यां सुकुमारशीलां व्यङ्गां समीरादिभिरर्दिताङ्गीम् ॥ ३ ॥

---

१. अत्र त्रिकोणशब्देन मूलत्रिकोणं ग्राह्यम् ।

### अथ वृषलग्नफलम्

लग्ने वृषे स्यात्सुभगो यशस्वी स्यादिष्टकर्माम्बरभूषणेषु ।
लुब्धोऽन्नपाने दयिताप्रियश्च कन्याप्रियो वा पितृतोऽधिकारी ॥ ४ ॥

आपीनवक्षः स्वजनेन मर्दो धर्मेऽतिवृत्तः कफवातुलश्च ।
वणिक् कृषीद्यूतजलाशयार्थी स्थिरः पटु स्वाश्रितभृद् यशस्वी ।
भार्यां प्रचण्डां विषयां कुयोनिं प्राप्नोति रौद्रानपि बन्धुवर्गान् ॥ ५ ॥

### अथ मिथुनलग्नफलम्

लग्ने तृतीये प्रियवाक्यदाता शास्त्रार्थसङ्गीतकलासुदक्षः ।
भोगे रतः कामवशो वरस्त्री द्विमातृकः पूज्यवरश्च दक्षः ॥ ६ ॥

हीनाधिकाङ्गो हि विशिष्टकर्मा दुर्मर्षणः क्षुद्रकुटुम्बचित्तः ।
अनिष्टपुत्रश्च समोऽल्पबन्धुर्धर्मालसोनार्थसहोलसश्च ॥ ७ ॥

वह्वङ्गणो रोगसहोऽरिहन्ता स्वसंस्थितो पानरतो जहाति ।
रत्नानि हेमाढ्यजभूमिभागी प्रसिद्धवक्ता च नरो विनीतः ॥ ८ ॥

### अथ कर्कलग्नफलम्

कुलीरलग्ने विषमस्वभावो न चैकवासो द्विजदेवभक्तः ।
दाता सुधीर्दानदयासमेतः कफानिलात्मा चपलश्च शीघ्रः ॥ ९ ॥

भीरुः परार्थव्ययकर्मभागी पूज्यः कुलायोगदभुक् च कामी ।
दुष्टात्मपुत्रो बहुवाक् सुबन्धुः कन्याप्रजो वा बहुलार्जितात्मा ॥ १० ॥

सगोमहिष्यो धनधान्यवस्त्रविभूषणः साहसिकोऽतिधीरः ॥ ११ ॥
विदेशगो दुष्टकबन्धुकः स्यात् सदैव पापान्भजतेऽहितांश्च ॥ १२ ॥

### अथ सिंहलग्नफलम्

सिंहे हरौ सिंहमुखे महौजा दृढांसवक्षो नृपलब्धमानः ।
धीरो गभीरो स्थितिसत्वयुक्तः प्रियामिषः स्वल्पवचो प्रयोगी ।
भ्रातुसबन्धूनपि हन्ति दृष्टान् वातात्मको दुःखसहोऽतिकोपी ॥ १३ ॥

वनाद्रिचारी वधकृत्क्षुधालुर्लुब्धोऽरिहा स्वार्थकुटुम्बकार्यः ॥
कृष्यादिचित्तोन्वितबन्धुमित्रो व्ययी विधर्मा तु कदन्नभोगी ॥ १४ ॥

## अथ कन्यालग्नफलम्

कन्या विलग्ने मृदुवाग् दयावान् कामी सुरूपः सुभगो विनीतः।
सङ्गीतकाव्यव्यवहारशीलः दातोपचारप्रणयादरज्ञः॥ १५॥

कन्याबलप्रीतिविलाससत्वयशोभिलाषी परवित्तभोक्ता।
वामोऽटनो द्विप्रकृतिः सवातो मन्दप्रजो धर्मरतश्च मानी॥ १६॥

स्वजातिपूज्यः प्रबलः कुटुम्बः क्रियापरः स्यान्नहितो सतीषु।
पापैरतापैः सहजैर्विरुद्धैर्नीवारिविद्वेषविवृद्धरोषः॥ १७॥

## अथ तुलालग्नफलम्

तुलाविलग्ने शुभकृष्णरक्तश्चलोऽलसो दीर्घकृशः कृतघ्नः।
क्षीणार्जितार्थो विषयाङ्गशीलो वक्ता सुधीर्धर्मरतोऽतिदुःखी॥ १८॥

देशानुचारी कफवातकज्ञो पुराणवर्ती कलिकृत् प्रियावान्।
शुचिर्गुरुर्यानकृतज्ञपूज्यः पितासुजातः सहजप्रियश्च॥ १९॥

भार्यां कुवृत्तिर्महितांश्चबन्धून् पुत्रान् लभेतोपहतं कुटुम्बम्।
पापोऽल्पवीर्यो मृदुशत्रुवर्गः काव्येषु लब्धव्यवसायबुद्धिः॥ २०॥

## अथ वृश्चिकलग्नफलम्

लग्नेऽष्टमे विस्तृतपीतदेहो निम्नोदरः पिङ्गगभीरनेत्रः।
पित्तान्वितो मध्यविलग्नघोणो विश्वासहा मातुरनिष्टकर्त्ता॥ २१॥

स्थिरप्रचण्डो विषमस्वभावो ईषत् सुहृद् रोगकरो महाभूः।
परान्नभोक्ता वधभेदकारी शूरोऽन्यनारीनिरतः सुरक्तः॥ २२॥

नृपानुगः पापधनः कुटुम्बी क्षुद्रोजकृत् कर्मरतः प्रजावान्।
शिवाश्रयः स्यात् प्रणतार्थदाता प्रभूतनारीनिरतोनटश्च॥ २३॥

## अथ धनुर्लग्नफलम्

धनुर्विलग्ने पृथगन्तु मूर्धा ह्रीमान् महाक्षः कुनखी जितारिः।
पीनोरुवक्षोरुभुजोदरश्च स्थूलद्विजोहिश्रुतिनासिकश्च॥ २४॥

परोपकारी बहुशास्त्रवेत्ता क्रोधी सुधीः सत्यधृतिः कुलेष्टः।
स्वयंस्वहेतुर्जितधर्मचित्तो बन्धुप्रियः शिल्परतश्च शूरः॥ २५॥

सामैकसाध्यो बहुपुत्रदारः कफानिलात्मा बहुनेत्ररोगी।
चलद् बहुक्षुद्रकुटुम्बकार्यः श्रुत्याहतो वा क्षितिपाहृतार्थः॥ २६॥

### अथ मकरलग्नफलम्

नक्रे विलग्ने कुकृशो मृगास्यो भीरुः प्रदीर्घो घनसौम्यसत्त्वः।
उद्धृतरोमादिकरो सिताक्षो विस्तीर्णवक्षाश्चपलः क्षुधार्त्तः॥ २७॥
आचारहीनोऽद्रिवनानुचारी संगीतशास्त्रार्थरतोऽतिदाता।
हृताङ्गराजोऽनिलरुक्कुभार्योऽलसो व्ययी स्वक्षिकटिस्वतीर्थः॥ २८॥
धर्मप्रवासी नृपशिल्पपण्य शौर्यार्जितस्वो जनकोङ्गनानाम्।
सद्भावभाक् क्षुद्रचलः कुटुम्बी स्त्रीणां वशो दुःखजनः शठारिः॥ २९॥

### अथ कुम्भलग्नफलम्

लग्ने घटे विस्फुटिताग्रघोणो नीचः कुलीनः कलिकृत्स्वतन्त्रः।
क्रोधी पिपासुः कफमारुतात्मा क्षोणीहितार्थः पिशुनः कुकीर्तिः॥ ३०॥
प्रभूतकर्मेष्टजनो जनानां बह्वालसो नष्टसुहृत्कुटुम्बः।
स्त्रीद्यूतपारुष्यरतः प्रवासी व्ययी शठो मातृभिरर्दितश्च॥ ३१॥
न गर्हितां कर्मणि दुष्टशीलां स्त्रीं कर्मवान् विग्रहकारिणीं च।
प्राप्नोति मित्रानहितान् शठांश्च विद्वेषिणः श्लेमगदाभिभूतः॥ ३२॥

### अथ मीनलग्नफलम्

लग्ने झषे कुट्टनकर्मरक्तस्स्वदोषभागी विवृताननश्च।
पापाभि प्रैप्सुर्वृतसत्वमेधा शौचश्रुताचाररतो विनीतः॥ ३३॥
गीताङ्गनाकार्यसुशिल्पवृत्तः कन्याप्रजः प्रत्ययकीर्तियुक्तः।
दुर्मषणः स्फीतचलत्कुटुम्बो धन्यः स्थिरो भ्रातृजनेऽतितेजाः॥ ३४॥
कफानिलात्मा व्यजनो हि धन्यः फलक्रियाभिः सहितोऽत्युदारः।
क्षुद्रोगशत्रुर्मृदुवल्गुहस्तो व्यालान्यसृग्रुग्विषकर्षिताङ्गः॥ ३५॥

## अथ लग्नगतहोराफलम्

### तत्रादौ सूर्यहोराफलम्

होरायां सवितुः कुवृत्तिनिरतो धूर्तो विरूपः खलः।
पापात्मा मलिनः सुखार्थरहितः क्रूरो गुणैर्वर्जितः।
प्रेष्यः शीघ्रगतिर्गभीरहृदयः कामी परस्त्रीजितो।
देवब्राह्मणनिन्दकोऽतिमुखरः स स्याददृश्यो नरः॥ १॥

**अथ चन्द्रहोराफलम्**

शान्तः सर्वगुणान्वितः स्थिरमतिर्नित्यं सुहृत्पूजको ।
नानारत्नवराङ्गनात्मजधनैर्युक्तः सुवेषः शुचिः ।
त्यागी मानरतः स्वकर्मनिरतः पात्रं धरित्रीपतेः ।
होरायां रजनीकरस्य च भवेत् भृत्यप्रियो मानवः ॥ २ ॥

**अन्यच्च**

होरा यदा रात्रिपतेर्विलग्ने तदा प्रकृष्टं सुखिनं गुणाढ्यम् ।
सुदुष्टचित्तं सुतरां कृशाङ्गं पुत्रैर्विरोधं चलवित्तयुक्तम् ॥ ३ ॥
रवेः स्वदेशस्थितिदा होरा चन्द्रस्य चैव हि ।
विदेशे तत्र लाभं स्याच्छुभदृष्टौ न चान्यथा ॥ ४ ॥

## मेषादिराशीनां पृथक्-पृथक् होराफलमाह

**मेष**

रक्तोत्कटदृक् क्रूरो धनपः शुकनासिकोग्रदारतः ।
पीनोन्नतः प्रचण्डस्तस्करनाथः क्रियादिहोरायाम् ॥ ५ ॥

चौरः प्रमादबहुलः खराग्रपादाङ्गुलिर्द्वितीयायाम् ।
स्निग्धायताक्षचतुरः, पृथुपीनतनुः सुमेधाश्च ॥ ६ ॥

**वृष**

सौम्यो विशालचक्षुर्ललाटवक्षाः प्रगल्भ रतिवश्यः ।
स्थूलास्थितनुर्वृषभप्रथमार्धे स्याद्वपुष्मांश्च ॥ ७ ॥

पृथ्वायतवृत्ततनुमुदारसत्वं सुमूर्द्धजं जनयेत् ।
व्यस्तकटिं वृषभास्यं वृषभे होराद्वितीयायाम् ॥ ८ ॥

**मिथुन**

मध्यायतोऽतिदक्षो मध्यतनुर्मृदुशिरोरुहांघ्रिश्च ।
मिथुनाद्यर्धेशूरः सुरतेप्सुः स्याद्धनी प्राज्ञः ॥ ९ ॥
परदारदत्तदेहो भवेन्नृमिथुनद्वितीयहोरायाम् ॥ १० ॥

**कर्क**

उद्धतमूर्तिः सुशिराः प्रगल्भधीर्मन्ददृक् चलाङ्गशठः ।
श्यामतनुः सुकृतघ्नो भग्नाग्ररदः कुलीरहोरायाम् ॥ ११ ॥
द्यूतेरतोऽध्वनिरतः पृथुवक्षाः सत्प्रमाणसम्पन्नः ।
कठिनशरीरः क्रोधी जायेत कुलीरभद्वितीयायाम् ॥ १२ ॥

**सिंह**

रक्तान्तदृक् प्रगल्भो गुरुरायतविग्रहश्च सिंहाद्ये ।
जिह्मस्वभावसुखभागन्तस्थिरकार्यसत्वश्च ॥ १३ ॥
स्त्रीमृष्टपानभोजनवस्त्रेप्सुर्बहुविचेष्टकठिनाङ्गः ।
दाताध्वरतोऽपसुतो भोगी स्थिरसौहृदोऽन्त्यार्धे ॥ १४ ॥

**कन्या**

सुकुमारमूर्तिः कान्तः, सुवाक्यगीताङ्गनारतिर्मधुरः ।
गन्धर्वविद्विनीतः सुभगः पूर्वार्धजः षष्ठे ॥ १५ ॥
सेवालेख्यलिपिज्ञः क्षयवृद्धियुतः सुखीद्वितीयार्धे ॥ १६ ॥

**तुला**

वृत्तानन उच्चनसस्त्वसितायतसुनयनो विलासी स्यात् ।
पीनायतोऽस्थिसारो धनवान् स्वजनप्रियस्तुलाद्यर्धे ॥ १७ ॥
वह्वर्थभाक् स्थिरार्धः श्यामाकुञ्चितशिरोरुहश्च शठः ।
वृत्ताक्षस्त्वपराधसुत्वग्घोनाग्रपादश्च ॥ १८ ॥

**वृश्चिक**

रक्तान्तपिङ्गदृष्टिः साहसकर्मान्वितो रणेशूरः ।
दुष्टस्वभावरामाप्रियोऽर्थभाग्वृश्चिकाद्यर्धे ॥ १९ ॥
विस्तीर्णोपचितायतपीनाङ्गः क्ष्माधिपोपसेवी स्यात् ।
बह्वृणमित्रसमेतः स्फुटिताक्षो वृश्चिकापरा यात् ॥ २० ॥

**धनु**

दारित पृथुमुखवक्षाः परिकुञ्चित नेत्रगण्डः स्यात् ।
बाल्ये त्यक्तात्मगुरुश्चापाद्यर्धे तपस्वी च ॥ २१ ॥
पद्माक्षो दीर्घमहाबाहुः शास्त्रार्थवित्सुमूर्तिः स्यात् ।
वाक्सुभगो धन्योऽपि च धनुरपरे निवतो यशस्वी च ॥ २२ ॥

**मकर**

श्यामो मृगाक्षधन्यः स्त्रीष्वजितः सौम्यमूर्तिशठ आढ्यः ।
मृष्टाशनः सुचेष्टो मृगाद्यभागेऽनूच्चघोणः स्यात् ॥ २३ ॥
रक्तान्तदृष्टिरलसा गुरुदीर्घाटनपरो भवति मूर्खः ।
श्यामो रोमचितास्तीक्ष्णः सहसः सुरौद्रकर्मा च ॥ २४ ॥

**कुम्भ**

स्त्रीमित्रभागरसविन्मृदुलोऽल्पसुतश्च सद्गुणः शूरः ।
ताम्रो भास्वरवर्णो यानमतिः कुम्भपूर्वार्धे ॥ २५ ॥
आताम्रदारिताक्षः कृशः स्थिरोऽत्यल्पमूर्तिरलसः स्यात् ।
नैकृतिकः सुविषादी कृपणः कुम्भापरे सुशठः ॥ २६ ॥

**मीन**

ह्रस्वः पृथु चारुतनुर्महाल्लाटो वृहद्वदनवक्षाः ।
स्त्रीदयितो मीनार्धे प्रथमे सुयशाः क्रियापटुः शूरः ॥ २७ ॥
दाता सुतुङ्गनासो निपुणो मेधान्वितः शुभदनेत्रः ।
नृपदयितः स्त्रीसुभगश्चारुर्मीनापरे सुवाक्यः स्यात् ॥ २८ ॥

**अत्र किंचिद्विशेषः**

चन्द्रार्कयोरेकतमे बलिष्ठो, होरापतिं पश्यति केन्द्रगं वा ।
होरा यथोद्दिष्टफलप्रदात्री स्यादगर्भसंस्थासु समुद्भवेषु ॥ २९ ॥
होरापतौ पूर्णबले च होरे होरागुणं स्वं लभते प्रसूतः ।
स्वस्वामियोगे क्षणतः फलं स्याद्भावोद्भवं श्रेष्ठमतोऽन्यथान्यत् ॥ ३० ॥

# अथ सूर्यहोरायां ग्रहाणां फलानि

## तत्रादौ सूर्यहोरायां सूर्यफलम्

होरांगतोऽर्कः प्रकरोति तैक्ष्णं स्वपित्तरोगं स्वजनापमानम् ।
इष्टैर्वियोगं कलहं च दुःखं धनक्षयं वैरिबलप्रभूतम् ॥ ३१ ॥

## सूर्यहोरायां चन्द्रफलम्

होरांगतोऽर्कस्य करोति चन्द्रो नरं सकामं वनिताजितं च ।
दोषात्मकं बन्धुजनैर्विमुक्तं सव्याधिदेहं रिपुवर्गगम्यम् ॥ ३२ ॥

